# वैद्यक-शिक्षा।

अर्थात्

चरक, सुश्रुत, वाग्भट, हारीत, भावप्रकाश, चक्रदत्त,
शार्ङ्गधर, रसेन्द्रसार-सग्रह, रसेन्द्रचिन्तामणि,
तथा भैषज्य-रत्नावली, आदि आयुर्वेद-
ग्रन्थोंके अवलम्बन से बनाई

**आयुर्व्वेद-शास्त्रके यावतीय जानने लायक
विषयों की सचित्र पुस्तक।**

---

चतुर्थ संस्करण।

---

वर्णमेयट मेडिकेल डिप्लोमाधारी, पेरिस केमिकेल सोसाइटी
लण्डन सर्जिकेल एड् सोसाइटी और लण्डन केमिकल
इण्डष्ट्री के मेम्बर तथा दिल्ली बनवारीलाल
आयुर्वेदीय विद्यालय के परीक्षक

**कविराज नगेन्द्रनाथ सेनगुप्त सङ्कलित।**

---

नगेन्द्र स्टीम्-प्रिण्टिंग वर्क्स—कालकाता।

सम्वत्—१९८०।

---

दाम—२) दो रुपये।

कलकत्ता,

१३ नं० लोवर चितपुर रोड,

नगेन्द्र-स्टीम्-प्रिण्टिंग वर्क्स में

श्रीउपेन्द्रनाथ मुखोपाध्याय द्वारा मुद्रित

तथा

१८।१ व १९ नं० लोवर चितपुर रोड से

श्रीशक्तिपद सेन वैद्यशास्त्री द्वारा प्रकाशित।

# आयुर्व्वेदीय औषधोंके हिन्दी और बङ्गला भाषा का
# निघंण्ट।

अ।

अक्ष तेल—हि० बहेडका तेल।

अक्षोट—हि० अखरोट। ब० आखरोट।

अगरु—हि० अगर।

अग्निदमनी—हि० आगी, धमासा।

अग्निजार—हि० अग्निजार।

अग्निमन्थ—हि० अरनी अगेथु, गणियारी।

अजगन्धा—हि० हुरहुर,हुलहुल।

अजमोदा—हि० अजमोदा ब० बनजमानी।

अजकर्ण—हि० बडाशाल। ब० श्वालोशाल।

अर्क—हि० अजमना।

अर्ज्जुन—हि० कोहा, कोह। ब० अर्जुन।

अतसी—हि० अलसी।

अतसी तेल—हि० अलसीका तेल।

अतिवला—हि० कगई, कघई, ककहिया, पेटारी। बं० पीतवेडेला।

अतिविषा—हि० अतीस। ब० आतइच।

अतिमुक्ता—हि० रायनेवारी, रायवेल।

अपवर्दण्ड—हि० रामशर।

अपामार्ग—हि० ओगा, चिरचिरा। ब० अपाग।

अभ्रक—हि० अभ्रक, अबरख।

अम्बष्ठा—हि० अमारी, मोइया। बं० मोचिका।

अमरवल्लरी—हि० अमरवेल, आकाशबवरी।

अमृतश्रवा—( चित्रकूट देशमें प्रसिद्ध है।

अम्लपर्णी—हि० रामचना।

अम्लवेतस—हि०अम्लवेतस,थेकल।

अम्लदाडिम्ब—हि० खट्टा अनार।

अरण्यकुसुम—हि० कुसुम, खस, दाना।

अरण्यकार्पासी—हि० वनकपास।

अरण्यकुलत्थिका—हि० बन कुरथी। बं० बनकुलत्थ।

अरण्यजीरक—हि० बनजीरा।

अरण्यसूरणी—हि० जङ्गली सूरण।

अरिमेद—हि० छिवर।

अर्क—हि० आक, मदार, गा-कडा। ब० आकन्द।

अर्द्रक—हि० आदी, अद्रक। ब० आदा।

अशोक—हि० अशोका। बं० अशोक।

अश्मन्तक—हि० सिरहटा, असि मिलौरा।

अश्वखुरा—हि० सफेद गोकर्णी, सफेद कोयल। ब० अपर माली। श्वेतअपराजिता।

अश्वगन्धा—हि० असगन्ध। बं० अश्वगन्धा।

अश्वकाथरिका—हि० घोडेका घरा।

अश्वकर्णी—हि० छोटाशाल। ब० शाल, शाल।

अश्वत्थ—हि० पिपरवृक्ष।

अश्वत्थी—हि० छोटा पीपल।

असन—हि० असन।

असितजम्बूक—हि० काली दुप-हरिया।

अङ्कोट—हि० ढेरा टेरा। ब० बल आंकडा।

अहिफेन—हि० अफीम, अमल-आफ। ब० अहिफेन।

## आ

आकाशमासी—हि० आकाश-जटामासी।

आखुकर्णी—हि० भूमाकर्णी। ब० इन्दूरकाणिपाता, काली दन्ती।

आखुपाषाण—हि० सोमल।

आढकी—हि० अरहर, रहरी।

आदित्यपत्र—हि० आदित्यपत्र।

आदित्यभक्ता—हि० सोचली, हुलहुल।

आमलकी—हि० आमला, आ-मरा। ब० आमलकी।

आम्र—हि० आम।

आम्रातक—हि० अम्बाडा। (कोकण देशमें प्रसिद्ध है।)
आम्रनिशा—हि० आबाहल्दी।
आरग्वध—हि० बडा अमलतास।
आरामशीतिला—हि० लोनी शाक भेद।
आरामशीतला—हि० आरामशीतला।
आरि—हि० वालिखदिर, मछिकाफल।
आरुक—हि० आलुबखारा।
आवर्तकी—हि० बड़ा आम्ल, रक्त आहुली।
आसुरी—हि० राई ब० सरिषा।
आहुली—हि० रग।

## इ

इक्षु—हि० गाडा, पौडा, ईख।
इक्षुदर्भा—हि० इक्षुदर्भ।
इङ्गुदी—हि० हिंगोट, गोंदी।
इङ्गुदी तैल—हि० हिंगोटका तैल।
इन्दीवरा—हि० उतरण।
इन्द्रजव—हि० इन्द्रजव।
ईश्वरलिङ्गिका—हि० शिवलिङ्गी।

## उ

उत्पल—हि० नील कमल।
उत्पलिनी—हि० चन्द्रविकाशी, कमलिनी।
उदुम्बर—हि० गूलर। ब० यज्ञ डुमुर।
उपकुञ्चिका—हि० कलौंजी, मगरेला। ब० कालौंजी।
उपोदकी—हि० बडी पोई। ब० पुइशाक।
उशीर—हि० खस, कालावाला। ब० व्याणारमूल।
उष्ट्रकाण्डी—हि० उतांटी।

## ऊ

ऊखज—हि० उखलवण।

## ऋ

ऋषभक—गौड वो काश्मीरमें प्रसिद्ध है।
ऋद्धि—गौड देशमें प्रसिद्ध है।

## ए

एकवीर—हि० एकवीर।
एरण्ड तैल—हि० अण्डीका तैल।
एला—हि० इलायची, छोटी लायची। ब० छोट इलाइच।

एलावालुक—हि॰ एलवा। बं॰ लालु।

एर्वारु—हि॰ बडी ककडी।

## ऐ

ऐन्द्री—हि॰ इन्द्रायन। बं॰ राखालशशा।

## औ

औखर—हि॰ खारी नोन।

औद्भिद—हि॰ सूर्याखार, रेहगवा, रेहगमानोन, रेहका निमक।

## क

कटभी—हि॰ कालो कटभो, करही।

कट्फल—हि॰ कायफर। बं॰ कट्फल।

कटुतुम्बी—हि॰ कडुई तोरई तितलौको। बं॰ तितलाउ।

कटुका—हि॰ कुटकी। बं॰ कटकी।

कटुतुण्डिका—हि॰ कडुईकादूरी, कडुई गुलकाख। बं॰ बनकदरकी।

कटुकुंची—हि॰ कडवंचो।

कटुनिष्पाव—हि॰ कडवा निष्पाव।

काटफल—हि॰ काय फर। बं॰ काटफल, कायछाल।

कणगुग्गुल—हि॰ कणगूगल।

कतक—हि॰ निर्मली। बं॰ निर्मला

कत्तृण—हि॰ गोहिस, सौधिया, गधेज घास। बं॰ रामकर्पुर।

कदली—हि॰ केला, केरा।

कदम्ब—हि॰ कदम्ब, कदम।

कपर्दक—हि॰ कौडी।

कपिलशिंशपा—हि॰ पीला सिसव।

कपित्थ—हि॰ कैथ। कवीथवेल।

कमल—हि॰ कमल। बं॰ पद्म।

करमर्द—हि॰ करौंदा, करौंरो। बं॰ करमचा।

करञ्ज—हि॰ कञ्जा, कटकरञ्जा।

करञ्जतैल—हि॰ करञ्जका तेल।

करीर—हि॰ करोल दारेल, करेल।

करुणी—हि॰ करवीरणी (कोंकण देशमें प्रसिद्ध है।)

कर्कट—हि॰ काकड़।
कर्कटो—हि॰—ककडो, ककडी। ब॰ काकुड।
कर्कोटकी—हि॰ खेकसा, ककोडा। ब॰ कांकरोल।
कर्चूर—हि॰ कचूर। ब॰ शठी।
कर्णस्फोटा—हि॰ कानफोडा।
कर्णिकार—हि॰ छोटा अमलतास, धनबहेरा, सोनालु, किरवारी। ब॰ छोटा सोंदाल।
कर्पूर—हि॰ कपूर। ब॰ कर्पूर।
कर्पूर तैल—हि॰ कपूरका तेल।
कर्पूरमणि—हि॰ करपुरनिया।
कलाय—हि॰ मटर, केराव।
कलिकारी—हि॰ कलिहारी करिहारी, कलहिस। ब॰ ईशलागला।
कलिङ्ग—हि॰ तरबूज। ब॰ तरमूज।
कल्हार—हि॰ सफेद कमल चन्द्रविकाशी।
कस्तूरी—हि॰ कस्तूरी। ब॰ मृगनाभि।
कस्तूरीमल्लिका—हि॰ कस्तूरी मोतिया।

काकनासा—हि॰ कौआठोठो। ब॰ काकठूडी।
काकमाचिका—हि॰ मकोय, कवैया। ब॰ काकमाची, गुडकामाई।
काकजंघा—हि॰ काकजम्बा, मसी। ब॰ काकजंघा।
काकजम्बू—हि॰ नदी जामुन। ब॰ नदी जाम।
काकतिन्दुक—हि॰ काकतेंदू।
काकलीद्राक्षा—हि॰ किसमिस।
काकादनी—हि॰ काकमारी। काकफल।
काकोली—हि॰ काकोली।
कामवृद्धि—हि॰ कामजहच।
कारवल्ली—हि॰ करेला। ब॰ करोला।
कारस्कार—हि॰ कुचला।
कासमर्द—हि॰ कसौदी, अगोय।
कारी—हि॰ कारी।
कालाञ्जनी—हि॰ कालीकपास।
कार्पासी—हि॰ लाल कपास।
काश्मरी—हि॰ गभारी, कभारी खुमेर। ब॰ गाम्भारी।
काष्ठकदली—हि॰ काठकेला।

काष्ठधात्री—हि॰ छोटा आमला।
काष्ठदारु—हि॰ काष्ठ देवदार।
काष्ठागरु—हि॰ कष्ठागर।
कासालु—हि॰ कासालु।
कासीस—हि॰ कसीस।
कुटज—हि॰ कूड़। बं॰ कुड़ची।
कुटन्नटी—हि॰ कंधा होली।
कुनन्नर—हि॰ लेस्वा।
कुद्दाल—हि॰ बनको कोदो।
 ब॰ बनकोद्रव।
कुलक—हि॰ कुला।
कुमुद—हि॰ सफेद कमल चन्द्र विकाशी।
कुरी—हि॰ कुरीधान्य।
कुलत्थिका—हि॰ बनकुरथी।
कुलित्थ—हि॰ कुलथी। ब॰ कुलथकलाइ।
कुलञ्जन—हि॰ कुलिजन।
कुष्ठ—हि॰ कूठ। ब॰ कुड।
कुसुम्भ तैल—हि॰ कुसुमके बीजका तैल।
कूष्माण्डी—हि॰ कुम्हडा, कोहडा, पेठा। ब॰ साचिकुमुडा।
कृमीघ्न—हि॰ कृमीघ्न।

कृष्णजीरा—हि॰ शाहजीरा।
कृष्णत्रिवृत्—हि॰ काली निसोथ। ब॰ श्यामतेउडी।
कृष्णकुटज—हि॰ कालाकूडा।
कृष्णकरवीर—हि॰ काली कनेर। ब॰ कृष्णकरवी।
कृष्णधत्तूर—हि॰ काला धतूरा। ब॰ कृष्णधुतूरा।
कृष्णतुलसी—हि॰ कालीतुलसी।
कृष्णमरुवक—हि॰ कालामरुआ।
कृष्णसारिवा—हि॰ कालीसर, कारआसाठ। ब॰ श्यामालता
कृष्णागरु—हि॰ काला अगर।
कृष्णार्जक—हि॰ काला अजवला।
कृष्णोदुम्बरिका—हि॰ कठूमर, कठूम्बर। बं॰ डुमूर।
केतकी—हि॰ केवडा, गगनधूल।
केना—हि॰ केना।
केविका—हि॰ केवा।
कैडर्य—हि॰ कृष्णनिब, वरसंग, महानिम्ब। ब॰ कार्यफली।
कोकनद—हि॰ लाल कमल।
कोकिलाक्ष—हि॰ तालमखाना। ब॰ कुलेखाडा।

कोद्रव—हि॰ कोदो, कोदव। व॰ गोम।
कोलकन्द—हि॰ जङ्गलो प्याज़, कोलिकादा।
कोविदार—हि॰ पोला कच-नार। व॰ पोत काञ्चन।
कोशातकी—हि॰ झिमनोलता, जङ्गलो (गरका) तोरई, श्रड़ूश्रो तोरई।
कोशाम्र—हि॰ कोशाम। व॰ केवड़ाफल।
कोशाम तैल—हि॰ कोशमका तेल।
कौसुम्भशाक—हि॰ कुसुमशाक।
कांङ्कष्ठ—हि॰ कङ्कुष्ठ, ताडिका कङ्कुष्ठ।
कङ्काल—हि॰ कागबचोनो, शो-तलचोनो, घोनोकवाव। व॰ कावाला।
कङ्गुनी—हि॰ कागनो। व॰ कागनो धान्य।
कण्ठकशरपुङ्खा—हि॰ कण्ठपुङ्खा।
कण्टकारी—हि॰ कटेरो, लघु कटाई, भटकटैया, रगनो कटानो। व॰ कण्टकारी।
कंथारी—हि॰ नागफनी, थूहर।
कान्दगुडचो—हि॰ कन्दगिलोय।
काचलवण—हि॰ कचलोन, का-चिया लवण।
काण्डोर—हि॰ चिरचिरा, का-डवेल।
काण्डेक्षु—हि॰ कास। व॰ केरो।
कान्तलौह—हि॰ कान्तलौह।
काम्भोजो—हि॰ सफेद घुंगची, चिरमिटोगुञ्ज, छोटलो। व॰ श्वेतकूच।
कास्य—हि॰ कासा।
किञ्जल्क—हि॰ कमलकेसर।
कुङ्कुम—हि॰ केसर। व॰ कुङ्कम।
कुन्द—हि॰ कुन्द।
कुन्दरु—हिन्द सालईका गोंद, कुन्दरु। व॰ कुदरुखोटो।
कुम्भो—कोकणदेशमें प्रसिद्ध है।

## ख

खटिका—हि॰ खड़िया।
खड्गशिङ्गो—हि॰ गोड़ज़ियासेम, सेम। व॰ श्वेतसिम, मोग-लोइसिम।
खदिर—हि॰ खैर।

खदिरसार—हि० खैरसार, कत्था।
खर्परी—हि० खापरिया।
खर्जूरी—हि० जङ्गली खजूर।
खसखस—हि० खसखस। व० पोस्तदाना।
खपुड़—हि० व० चीनी. शक्कर।

ग

गणिकारी—हि० मदनमादनी।
गर्भौटिका—हि० जरणी लवण।
गर्जर—हि० गाजर।
गारुत्मत—हि० पन्ना।
गिरिकदली हि० जंगली केला।
गुग्गुल—हि० गूगल, गूगर। व० गुग्गुल।
गुच्छकन्द—हि० गुच्छकन्द।
गुच्छकरञ्ज—हि० गुच्छकरञ्ज।
गुड़—हि० गुड़।
गुडकन्द—हि० कसेरु, केचुक चिचोड़। व० केसुर।
गुडूची—हि० गिलोय। वं० गुलञ्च।
गुडासिनी—हि० गोदपटेर।
गुण्डाला—हि० गोंडाला।
गृहकन्या—हि० घीकुआर ग्वार-पाठा। व० घृतकुमारी।
गरिम—हि० गेरु।
गोक्षुरक—हि० गोखरू। व० गोक्षुरी।
गोजिह्वा—हि० गोभी। व० गाजिया, दानाशाक।
गोधापदी—हि० गोडालिया।
गोधूम—हि० गेहूँ।
गोपालकर्कटी—हि० गोपाल काकड़ी।
गोमय—हि० गोबर।
गोमूत्र—हि० गोमूत्र।
गोमूत्रिका—हि० गोमूत्रलवण।
गोमेद—हि० गोमेद।
गोरचतुम्बी—हि० गोलतुम्बी।
गोरचदुग्धी—हि० गोरचदूधी।
गोरची—हि० गोरख इमली।
गोरोचन—हि० गोलोचन। वं० गोरोचना।
गोलोमी—हि० गोलोभी। वं० भद्रकेश।
गोस्तनी—हि० कालीदाख।
गौरसुवर्णशाक—चित्रकूट देशमें प्रसिद्ध।
गङ्गापत्री—हि० गङ्गावनी।
गण्डपूर्वा—हि० गाण्डरदूब।
गन्धक—हि० गन्धक।

गन्धपत्रा—हि० कपूरहल्दी, गन्धपलाशा।
गन्धनाकुली—हि० सरहटी, गडिनी, सुगन्ध नकुलगन्ध। व० सर्पकङ्कालिका।
गन्धमासी—हि० गन्धमांसी।
गुण्डाला—हि० गोंडाला।
ग्टञ्जन—हि० लालसुठा।
ग्रन्थिपर्णी—हि० गठिवन, गठोना। व० गेंठेला।

घ

घृत—हि० घी।
घृतकरञ्ज—हि० घीयकरञ्ज, घोकारञ्ज।
घोटी—हि० घांटी।
घोली—हि० नोनिया शाक, लोनो।

च

चणक—हि० चना, छोला। व० छोला।
चणिका—हि० चणहलण।
चतुफला—हि०गुलशकरी, गगेरन, गगिरमा। व० गोरक्षचाकुले।

चक्रमर्द—हि० पवाडर, समाडर, चकवड। व० हाकुच, चाकन्दे।
चव्य—हि० चाभ। व० चव्य।
चाणाक्यमूलक—हि० बडोमूली
चार—हि० चिरौंजी।
चित्रक, हि० चीता, चितरक। व० चिता।
चित्रवल्ली—हि०, बडी इन्द्रकला।
चिर्भिंटा—हि० गोरख ककडी।
चिल्लिका—हि० चिल्ली, बडा बथुआ।
चिविल्लिका—हि० छोटो लोनो।
चीडा—हि० चीढ देवदार।
चीनकपूर—हि० चीनीकपूर।
चुक्र—हि० बडा चूका। व० चुका पालङ्ग।
चूर्ण—हि० चूना।
चोरक—हि० भटेउर।
चक्षु—हि० चक्षु, चेंचुना।
चक्षुक—हि० चक्षु।
चन्दन—हि० सफेद चन्दन।
चन्द्रकान्त—हि०चन्द्रकान्तमणि।
चम्पक—हि० चम्पा।
चण्डालकन्द—हि०चण्डालकान्द।

चाङ्गेरी—हि० अम्ल, भांलि-
लोया।

चिञ्चा—हि० इमली, अम्बली। व० आमरूल, तंतुल।

## ज

जपा—हि० औडहुल, गुडहर।

जलुका—हि० पपरी, पनडो, पद्मावती, नाडोहिंग, नाम्ब।

जलमधूक—हि० जलमहुवा। व० जलमौत।

जलब्राह्मी—हि० बाब।

जलवेतस—हि० जलवेत।

जलशुक्ति—हि० नदीकी सीप।

जवादि—हि० जवादी कस्तुरी।

जातिपत्री—हि० जावित्री। व० जईत्री।

जाती—हि० चमेली।

जातीफल—हि० व० जायफल।

जालबब्बूलिका—हि० जाल बब्बूल।

जीवनी—हि० डोडोशाक।

जीरक—हि० जीरा। व० जीरा।

जीर्णफञ्जी—हि० फानी।

जीवक—गौड़ देशमें प्रसिद्ध है।

जीवन्ती—हि० व० लघुजीवन्ती।

जीवशाक—हि० जीवशाक।

जैपाल—हि० जमालगोटा। व० जयपाल।

जम्बीर—हि० जम्भीरी। व० गोंडालेबू।

जम्बू—हि० जामुन, जामन। व० जाम।

ज्योतिष्मती—हि० मालकांगुनी। व० लताफट्की।

ज्योतिष्मती तैल—हि० मालकांगनी तैल।

## झ

झिञ्झरीटा—हि० छिरछिटा, झांझरीटा।

झिण्टिक—हि० झिण्डु।

## ट

टङ्कण—हि० सोहागा।

## ड

डोडी—हि० डोडी।

डङ्करी—हि० मकरिकुमरा, लालपेटा।

## त

तक्र—हि॰ छाछ।
तक्राह्वा—हि॰ ताका।
तमाल—हि॰ व॰ तमाल।
तमालपत्र—हि॰ पत्रज, तेज-पात। व॰ तेजपत्र।
तरटो—हि॰ तरटो।
तर्वारी—हि॰ अरनो। (कोंकण देशमें प्रसिद्ध है।)
तरुणी—हि॰ शेवती गुलाब।
तवक्षोर—हि॰ तवाखोर।
ताम्र—हि॰ तावा, तामा।
तारमाक्षिका—हि॰ रूपामक्खी।
ताल—हि॰ ताड।
तालीसपत्र—हि॰ तालीसपत्र।
तिनिश—हि॰ तिरिच्छ, तिन-सुना। व॰ तिनिश।
तिल—हि॰ तिल।
तिलक—हि॰ व॰ तिलक।
तिल तैल—हि॰ तिलका तेल।
तूल—हि॰ पारस पीपल, गज-दण्ड।
तीक्ष्णफला—हि॰ काली राई।
तुत्थ—हि॰ नीला थोथा, नीलो तूतिया।
तुरुष्क—हि॰ शिलारस।
तुलसी—हि॰ व॰ तुलसी।
तृणकुङ्कुम—हि॰ तृणकेसर।
तृणधान्य—हि॰ तृणधान्य।
तेजफल—हि॰ तिरफल।
तेजोवती—हि॰ बडी माल-कागनी।
तैरणी—हि॰ तैरणा।
तैलकन्द—हि॰ तैलकन्द।
तुण्डिका—हि॰ कन्दूरी, कुन्-काख। व॰ कुन्दरुकी।
तण्डुलीयदल—हि॰ चौलाई।
तण्डुलीयक—हि॰ चोलाई, चौराइ व॰ नेटेशाक, चापातृतिया।
तिंदुक—हि॰ तेंदू।
तुम्बक—हि॰ तुम्बरुफल।
त्रपु—हि॰ रांगा, रांगा।
त्रपुसैर्वारुकचारक कूष्माण्ड प्रभृति बीज तैल हि॰ त्रपुसी, काकडी, चागेली, कोंहडोके बीजका तेल।
त्रपुसी—हि॰ खीरा, काकडी।
त्रायमाणा—हि॰ त्रायमाणा।
त्रिधार—हि॰ तिधारा थूहर।
त्रिपर्णीकन्द—हि॰ त्रिपर्णीकंद।

त्रिवृत—हि॰ निसोय सफेद श्वेत पनिलर। बं॰ श्वेत-तेउडी।

त्रिसन्धि—हि॰ साझो।

त्वच—हि॰ तज, दालचीनी व॰ दारुचिनी।

द

दग्धरुहा—कोकण देशमें प्रसिद्ध है।

दधि—हि॰ दही।

दधिपुष्पी—हि॰ सुअरासेम, करियेसेम।

दमनक—हि॰ दौना, दवना।

दारुहरिद्रा—हि॰ दारुहल्दी। ब॰ दारुहरिद्रा।

दाहागरु—हि॰ दाहागरु।

दीर्घरोहिषक—हि॰ बडा रोहिषक।

दुग्ध—हि॰ दूध।

दुग्धपाषाण—हि॰ गिरगोला।

दुग्धफेनी—हि॰ दुग्धफेनी।

दुग्धतुम्बी—हि॰ मोठी तूम्बी। ब॰ लाऊ।

दुरालभा—हि॰ धमासा। ब॰ दुराला।

देवदारु—हि देवदारु।

देवदाली—हि॰ सोनैया, बंदाल, घघरबेल, देवदाली, बिदाल, भिदाली।

द्रवन्ती—हि॰ छोटी मूसाकर्णी। बं॰ इन्दूरकाणिपाना।

द्राक्षा—हि॰ दाख।

द्रोणपुष्पी—हि॰ गोया, गुमा, दणहलो। ब॰ कलघसिया।

द्रोणेय—हि॰ द्रोणीलवण, बरतनका नमक।

ध

धन्वन—हि॰ धामिन। ब॰ धामनि।

धरणीकन्द—अनूप देशमें होता है।

धव—हि॰ धो, धावा। ब॰ धाओया।

धातकी हि॰ धावई, धाय। ब॰ धाई।

धान्य—हि॰ धान्य।

धान्यक—हि॰ धनिया। ब॰ धनिया।

धान्यतैल—हि॰ धान्य तैल।

धाराकदम्ब—हि॰ धाराकदम्ब।

धाराकोशातकी—हि॰ तोरई, तुरैया। ब॰ झिंगा।

धूम्रपत्र—हि॰ कीड़ामार।
धूलिकदम्ब—हि॰ धूलिकदम्ब।
ध्वाङ्क्षनाशिनी—हि॰ छोटी छा-
उवेर।

न

नख—हि॰ नख।
नखनिष्पाविका—हि॰ छोटी
सेंवी।
नदीवट—हि॰ नदीवड़।
नद्योदुम्बरिका—हि॰ नदी गूलर
नल—हि॰ नरसल। ब॰ नल,
कच्छी-शाखी।
नलिका—हि॰ पवारी।
नवनीत—हि॰ मक्खन।
नवमल्लिका—हि॰ नेवारी।
नाकुली—हि॰ नकुलचन्द्र।
नागकेसर—हि॰ नागकेसर।
नागचम्पक—हि॰ नागचम्पा।
नागदन्ती—हि॰ नागाला। ब॰
नागदन्ती।
नागदमनी—हि॰ नागदौन। ब॰
नागदना।
नागबला—हि॰ गुलसकरी, गंगे-
रन, गंगेरुआ। ब॰ गोरक्ष
चाकुले।
नागरमुस्ता—हि॰ नागरमोथा।
नागवल्ली—हि॰ नागरवेल।
नाडीहिङ्गु—हि॰ डिकामाली।
नारिकेल—हि॰ नारियल।
नारङ्ग—हि॰ नारङ्गी।
निकुञ्जिका—हि॰ मोकाकाष्ठ
भेद।
निर्विषा—हि॰ निर्विषी।
निष्पाव—हि॰ भटवासु, निष्पाव।
निष्पावी—हि॰ सेवी।
निश्रेणिका—हि॰ निशेणीतृण।
नील—हि॰ नीलम।
नीलदूर्वा—हि॰ नीली दूब।
नीलधत्तूर—हि॰ नीला धत्तूरा।
ब॰ नील धुतूरा।
नील पलाश—हि॰ नीलपलास।
ब॰ नील पलाश।
नीलबीज—हि॰ काला आसन।
ब॰ नील आसन।
नीलवृक्ष—हि॰ नी[illegible] वृक्ष।
नीलमार्कव—हि॰ पीला भागरा
नील यूथिका—हि॰ नीलीजूही।
नीलसिन्दूक—हि॰ नी[illegible] सम्भालू।
नीलाशस्त्र—हि॰ नीलपलास।
ब॰ नील पलाश।

नीलागिरिकर्णिका—हि० काली गोकर्णी, नीली, कोयल। ब० नील अपराजिता।
नीलापुनर्नवा—हि० नीलीसाठ।
नीलाम्लान—हि० नीला कटसरैया।
नीलाम्ली—हि० काली पिठोडी।
नीलालु—हि० काला आलु, काला धोपा, काडा चिमकुवा।
नीली—हि० नील, लील। ब० नील।
नीलोत्पल—हि० नील कमल, चन्द्रविकाशी।
नीवार—हि० तीनी। ब० उडी धान।
नेपाल—हि० नेपालनिंव, चिरायता।
नन्दीवृच—हि० नन्दीवृच।
निम्ब तैल—हि० नीमके बीजका तैल।
निम्बूक—हि० नीबू। ब० पातिलेंबू।

### प

पखौड—हि० पखौड।
पटोल—हि० पलवल, पटोल।
पतङ्ग—हि० पतङ्ग।
पद्मा—हि० भारङ्गी।
पद्मक—हि० पद्माख। ब० पद्मकाष्ठ।
पद्मकन्द—हि० कमलकन्द।
पद्माक्ष—हि० कमलगट्टा।
पद्मिनी—हि० पद्मनी।
पनस—हि० कटहर, चाटैर, फनस। ब० कांठाल।
पर्पट—हि० पीत पापडा, दवन पापडा। ब० चेत पापडा।
परिपेल—हि० कैवटी मोथा। ब० केउटसुथा।
परूपक—हि० फालसे। ब० फलसा।
पलाण्डु—हि० प्याज। ब० पेयाज।
पाची—हि० पाच।
पाठा—हि० पाठ, पाढ। ब० आकनादि।
पाणियालु—हि० पानीका आलु।
पानीय—हि० पानी।
पारन्द—हि० पारा।
पारिभद्र—हि० फरहन, जल नीक ब० पालिदामादार।

पालक्य—हि० पालक। ब० रालेक।
पाषाणभेदो—हि० पाषाणभेदो।
पित्तल—हि० पीतल।
पिप्पली—हि० पीपर, पीपल। ब० पीपुल।
पिप्पलीमूल—हि० पीपरामूल। ब० पीपलमूल।
पीतकरवीर—हि० पीलीकनेर। ब० पीत करवी।
पीतचन्दन—हि० पीला चन्दन।
पीततण्डुला—हि० मोतरेगनी, बृहतीभेद।
पीतधत्तूर—हि० पीला धतूरा। ब० पीत धुतुरा।
पीत पलाश—हि० पीला पलास। ब० पीतपलाश।
पीत पुष्पी—हि० सहदेई। ब० पीतपुष्प, दण्डोत्पल।
पीत बन्धूक—हि० पीली दुपहरिया।
पीतमार्कव—हि० पीला भगरा।
पीतागस्त्य—हि० पीला अगस्तिया। ब० पीत वक।
पीता जगधा—हि० पीली, कुरकुर
पीताम्लान—हि० पीला कटसरैया।
पुत्रजीव—हि० जीयापोता, पुत जीया। ब० पुतञ्जिया।
पुत्रदा—हि० पुत्रदाई, गर्भदात्री
पुन्नाग—हि० पुन्नाग, पुलाक। ब पुन्नाग।
पुष्करमूल—हि० गाठदा, पुष्करमूल।
पुष्पकासीस—हि० पुष्पकासीस।
पुष्पद्रव—हि० पुष्पद्रव।
पुष्पराज—हि० पुखराज।
पुष्पाञ्जन—हि० पुष्पाञ्जन।
पूग—हि० सुपारी। ब० सुपारी।
पूतिकरञ्ज—हि० दुर्गन्धकरञ्ज। ब० नाटा करञ्ज।
पृष्टिपर्णी—हि० पिठवन, पिठोनी। ब० चाकुले, चाकोलिया, शङ्करजटा।
पेऊ—हि० जङ्गली अादा।
पेरोज—हि० फिरोजा।
पोताश—हि० भीमसेन कपूर।
पाण्डुफली—हि० पाटली।
पिण्डखर्जूर—हि० पिण्डखजूर, छुहारा। ब० सोहारा।

म

मदन—हि० मनफल। बं० मयना फल।
मद्य—हि० दारू, यूनानी शराब।
मधु—हि० शहद।
मधुक—हि० महुवा। बं० मौल, महुवा।
मधुकर्कटी—हि० पपई, अरण्ड-माकड़ी। ब० बाताविलेवु।
मधुखर्जूरिका—हि० मोठो ज ङ्गली। खजूर।
मधुजम्बीर—हि० मोठा नेवू। ब० कामलालेवु।
मधुनारिकेल—हि० मधुनारियल
मधुरदाडिम—हिमे—अनार।
मधुयष्टी—हि० मुलहटी भेद।
मज्जर—हि० मज्जरतण।
मल्लिका—हि० वेल मोतिया।
मसूर—हि० मसूर।
मरिच—हि० काली मिरिच।
महाकरञ्ज—हि० करञ्जो, अ-रारि, बड़ा करञ्ज।
महाकन्द—हि० लाल लहसन।
महाजम्बू—हि० राजजामन, फ रेंद। बं० गोलापजाम।

महाद्रोण—हि० बड़ा गोमा।
महानिम्ब—हि० बकाम। बं० घ ड़ानिम।
महापारेवत—हि० बड़ी द्वोपान्तर खजूरी।
महापिण्डीतक—हि० बड़ा मैनफल।
महापिण्डीतरु—पण्डिरा वृक्ष।
महामेदा—गौडदेशमें प्रसिद्ध है।
महानीली—हि० बड़ी नील।
महाराजाम्र—हि० महाराज आम्र।
महाराष्ट्री—हि० मरेटो पनिसगा
महाबला—हि० सहदेई। ब० पीतपुष्प, टखड़ोत्पल।
महाशतावरी—हि० बड़ी सता वर।
महाश्रावणी—हि० बड़ी मुड़ी।
महिषीकन्द—हि० भैसाकन्द।
मनःशिला—हि० मनसिल।
मत्स्याक्षी—हि० मछेछी, मछेद्री, जलपीपर। ब० काचड़ाशाप।
माकन्दी—हि० मायमूड।
माड—हि० माडा।
माधवी—हि० माधवी।

माणिक्य—हि० मानिकलाल।
माष—हि० उरद।
मायाफल—हि० माजूफल।
मार्कव—हि० भागरो। व० भोमराज।
मालाकन्द—हि० मालाकन्द।
माषपर्णी—हि० मखवन, मश वन, बनउर्दी। व० माखानी वनमाष।
मिश्रीमोशी—हि० छोटा काम।
मिश्रेया—हि० सौफ बडी सौंफ। व० मौरी।
मोनाएडी—हि मिसरी, खडो शक्कर।

मुकष्टक—हि० मठ, मोठ।
मुक्ताशुक्ति—हि० मोतीके सीप।
मुचालू—हि० मुचकुन्द। विशेष।
मुचकुन्द—हि० मुचकुन्द।
मुद्र—हि० मूग।
मुद्रपर्णी—हि० मुगौन मुगवन। व० मुगानि।
मुञ्जर—हि० मोतिया।
मुरा—हि० एकाङ्गीमुरा। व० मुरामांसो।

मुष्कक—हि० मोखा, फरवाह।
मुमल्लोकन्द—हि० कालो मुसली।
मूर्वा—हि० चूरोनहार, चूरन हार, मरोरफली। ब० मूर्वा।
मूलपातो—हि० पोई भेद।
मूलक—हि० मूली।
मूषकमारी—हि० उदिरमारी।
मृगाक्षी—हि० सन्धिनी।
मृणाल—हि० कमलको दण्डी।
मेचकयूथिका—हि०मेचक जूही।
मेथिका—हि० व० मेथी।
मेदा—गौड देशमे प्रसिद्ध है।
मेषशृङ्गी—हि० मेढाशिङ्गी। व० मेढाशिंगा।

मोचरस—हि० मोचरस। व० मोचरस।
मोरटा—हि० चोर चूरोनि न हार, मुर्हरी।
मौक्तिक—हि० मोती।
मङ्गलागरु—हि० मङ्गलाहैरु।
मञ्जिष्ठा—हि० मजीठ। मञ्जिष्ठा।
मांसरोहिणी—हि० मांसरोहिणी। व० चमारकशा।

मासो—हि० छड, जटामासो। ब० जटामासी।
मुञ्ज—हि० मूज।

## य

यव—हि० जौ।
यवचिचो तल—हि० सत्यनाशी के बीजका तेल।
यवक्षार—हि० जवाखार।
यवानो—हि० अजवान। ब० यमानो, यौयद।
यवासा—हि० जवासा। ब० हवासा।
यष्टीमधु—हि० मुलहटी। ब० यष्टीमधु।
यावनल—हि० ज्वार, जोधरी, पोनरी।
मावनालशर—हि० रामशरभेद।
यूथिका—हि० जूही।

## र

रक्त एरण्ड—हि० लाल अरण्ड। ब० लोहित एरण्ड।
रक्तकरवीर—हि० लाल कनेर। ब० रक्तकरवी।
रक्तखदिर—हि० लाल खेर।
रक्तगुञ्जा—हि० लाल घंगची, चिरौमटो गुञ्ज, चोटली। बं० लालकुच।
रक्तचन्दन—हि० लालचन्दन।
रक्तचित्रक—हि० लालचिता।
रक्तधत्तूर—हि० लालधतूरा। ब० रक्त धुतुर।
रक्तपलाश—हि० लालपलास, ढाक, केसु, खाकरिया। ब० रक्तपलास।
रक्त पाटली—हि० लाल पाडरि। ब० रक्त पारुल।
रक्तपादी—हि० लजाल, लज्जावन्ती।
रक्त पिण्डालू—हि० रतालू, रतण्डा, दमणिया।
रक्तबन्धूक—हि० लाल दुपहरिया।

रक्तबोल—हि० बीजेसार।
रक्तरोहितक—हि० रोहिडा रोहेरा।
रक्तशिग्रु—हि० लाल सहजना।
रक्तत्रिवृत—हि० लाल निसोथ।
रक्तागस्त्य—हि० लाल अगस्तिया। ब० रक्तबक।

रक्तापामार्ग—हि॰ लाल औंगा, चिरचिरा। ब॰ लाल आपाग।

रक्तापुनर्नवा—हि॰ साठ, गदह पूर्णा ब॰ लाल पुनर्नवा।

रक्ताम्लान—हि॰ लालकटसरैया, पोहावांसा। ब॰ रक्तांझांटी, झांटी।

रक्तावसु—हि॰ लाल वसु।

रक्तोत्पल—हि॰ लाल कमल, चन्द्रविकाशी।

रसाञ्जन—हि॰ रसाञ्जन, रसोत।

रसोन—हि॰ लहसन, काटा। ब॰ रसुन।

राजखर्जूरी—हि॰ राजपिण्ड खजूर।

राजगिरा—हि॰ कन्नकाघास।

राजतरुणी—हि॰ बड़ा श्वेतो गुलाब।

राजधत्तूर—हि॰ राजधतूरा बं॰ राजधुतुरा।

राजपलाण्डु—हि॰ लाल प्याज।

राजवदर—हि॰ रायवेर।

राजमाष—हि॰ खेसारी भेद।

राजरीति—हि॰ सोन पितल।

राजादनी—हि॰ खिरनी। ब॰ क्षिरनि, खेरखेजूर।

राजाम्र—हि॰ कलमी आम। ब॰ लता आम।

राजार्क—हि॰ लाल मन्दार। ब॰ रक्त मदार।

राजावर्त्त—हि॰ रेवटी।

राजिका तैल—हि॰ राईका तेल।

राजिका पत्र—हि॰ राईकी शाक।

राल—हि॰ रार, राल। ब॰ धुना।

रास्ना—हि॰ रासना, रायसन। ब॰ रास्ना।

रीठाकरञ्ज—हि॰ रीठा।

रुद्रदन्ती—हि॰ रुद्रवन्ती।

रुद्रजटा—हि॰ ईश्वरमूल।

रुद्राक्ष—हि॰ ब॰ रुद्राक्ष।

रेणुका—हि॰ ब॰ रेणुका।

रोमक—हि॰ सूर्य्यखार, रेह गवा, रेहगमानोन, रेहका नमक।

रोहिणी—हि॰ रोहिणी।

रौप्य—हि॰ रुपा, चादी।

रन्ध्रवश—हि॰ पोलेवास।

## ल

लकुच—हि० बड़हर। बं० माट।
लघुदन्ती—हि० दती। ब० दन्ती।
लघुपीलु—हि० छोटा पील्‌।
लघुबदरी—हि० छोटी बेर।
लघुशमी—हि० छोटा समी।
लघुशणपुष्पी—हि० छोटी शण-पुष्पी।
लघुलिसातक—हि० गटनी, लभेरा।
लताकरञ्ज—हि० क करञ्जा, करञ्जवा।
लवणक्षार—हि० लोणखार।
लवङ्ग—हि० लौंग। ब लवङ्ग।
लक्ष्मणा—हि० सफेद कटेरी, श्वेतभटकटैया।
लक्ष्मणाकन्द—हि० लक्ष्मणाकंद।
लामज्जक—हि० पोन्नावाला।
लाक्षा—हि० लाख व० लाक्षा।
लोहकिट्ट—हि० मण्डूर, लोह-सिङ्घानिका, किट्टी, सिङ्घान।
लोध्र—हि० लोध।
लांका—हि० खिसारी, कसूर।

## व

वचा—हि० वच। ब० वच।
वज्रक्षार—हि० नोसादर।
वट—हि० बड़, बर। बं० वट।
वटपत्री पाषाणभेदी—हि० बड़ पत्ती पाषाणभेदी।
वत्सनाभ—हि० बचनाग, तिलिया विष।
वत्सादनी—हि० छिरेटा, छिरहटा। बं० पातालगरुडी।
वनन्ध्या उपोदकी—हि० जङ्गली पोई।
वनबीजपूर—हि० जङ्गली बि-जौरा।
वनशृङ्गाटक—हि० छोटा गो-खरू।
वन्यदमनक—हि० जङ्गली दवना
वरक—हि० वटी।
वरुण—हि० बरना। वरुण।
वर्बरक—हि० वर्बर चन्दन।
वल्लिदूर्वा—हि० वल्लोदूब।
वर्षामूपाक—हि० विषखोसरा।
वसपत्र—हि० सफेद वसु।
वानीर—हि० जलबेत।

वार्ताकी—हि० बैगन, भटा। व० वेगुन।

वाराही—हि० भेटो, मिश्रीलो कांद।

वार्षिकी—हि० बेल।

वालुकी—हि० वालुकी ककडी।

वासक—हि० अरुसा, अडूसा व० वासक।

वासन्ती—हि० मधुमाधवी।

वास्तुक—हि० बथुवा। व० वेतुया।

व्याघ्रनख—हि० व्याघ्रनख।

विकण्टक—हि० हिंगोटा।

विकङ्कत—हि० कंटाई, किङ्किणी। व० बंइचो।

विटखदिर—हि० दुर्गन्ध खैर।

विडङ्ग—हि० वायविडङ्ग।

विदार कन्द—हि० विदारीकंद, दानी विलियाकन्द।

विमला—हि० बिमला।

विष—हि० व० विष।

विषमुष्टि—हि० विगडोडी, करेंडी।

विष्णुकन्द—कोंकण देशमें प्रसिद्ध है।

विष्णुक्रान्ता—हि० विष्णुक्रान्ता।

वृक्षाम्ल—हि० विषाविल मदाटा। व० मदाटा।

वृत्तमल्लिका—हि० वृषद मोतिया।

वृद्धदारु—हि० विधारा। व० वृद्धदारुक।

वृद्धि—गौड देशमें प्रसिद्ध।

वृश्चिका—हि० विछवा।

वृश्चिकाली—हि० वृश्चिकाली।

वेतस—हि० वेत।

वेत—हि० बडावेत। व० वे त

वे र—हि० वविल।

वैक्रान्त—हि० वैक्रान्त।

वैडूर्य—हि० वैडूर्य।

वपरिया—लज्जालू—हि० बडी लज्जालू।

वन्दाक हि० वन्दा, वन्दाक। व० [illegible]।

वंश—हि० बांस। व० वंश।

वंशाङ्कुर—हि० बांसके अङ्कुर।

वंशपत्री—हि० वंशपत्री तृण।

वंशरोचना—हि० वंसलोचन।

## श

शण—हि० सन।

शणपुष्पा—हि० शणहुली, शणई, घुनरू। व० शणवणई।

शतपत्रा—हि० शेवती, गुलदावरी।

शतपुष्पादन—हि० सोआ।

शतावरी—हि० छोटी सतावर। व० शतमूली।

शताह्वा—हि० सोआ। व० शुल्फा।

शबरचन्दर—हि० शबरचन्दन।

शमी—हि० समी, छेकरा सफेद कोकर। व० शाइशावला।

शर—हि० सरपना।

शरपुङ्खा—हि० सरफोका।

शशाण्डुली—हि० एकप्रकारकी ककडी।

शाक—हि० सागवन। व० शेगुन।

शाखोट—हि० सिहोडा। व० श्याओडा।

शालि—हि० शालि।

शालिपर्णी—हि० सरिवन, शालवन। व० शालपानि।

शाल्मली—हि० सेमर। वं० सिमु

शाल्मलीकन्द—हि० सेमलकन्द।

शिनिवार—हि० शिरिआरे सिलवारी। व० शुनिशाक शेमेला।

शिग्रु—हि० पीला सहजना व० पीत सजिना।

शिग्रु तैल—हि० सहजनेका तैल

शिग्रुपत्रशाक—हि० सहजनेके पत्तेकाशाक।

शिरीष—हि० शिरस, झिकणी व० शिरीष।

शिल्पिका—हि० शिल्पिकातृण

शिलाजतु—हि० शिलाजीत।

शुनक चिल्ल—हि० कुत्तरचील

शूकधान्य—हि० शूकधान्य।

शेफालिका—हि० वन निर्गुण्डी

शैलेय—हि० पत्थरफूल, छर रा, भूरिछला। व० शैलज

शैवाल—हि० काई, जलकुम्भी व० पाना।

शोभाञ्जन—हि० काला सहज

शोभो—हि० सालानामकजग हल्दी।

शङ्ख—हि० शङ्ख।

शङ्खपुष्पो—हि० शङ्खाहुली, कौडोयाला। ब० चोरकांचको।

शङ्खिनो—हि० शङ्खवेल।

शिंशपा—हि० शोशम, सिसव। ब० शिशु।

शिम्बोधान्य—हि० शिवोधान्य।

शुण्ठी—हि० सोंठ, सुंठ। ब० सुंठ।

शृङ्गाटक—हि० सिङ्घाडा।

शृङ्गी—हि० काकडासिङ्गो। ब० काकडासृङ्गो।

श्यामाक—हि० सावा, समा। ब० श्यामाघास।

श्योनाक—हि० सोनापाठा, अरलू, टेटू। ब० सोना।

श्रावणी—हि० छोटी मुण्डो। ब० मुडुरो, भुंइकदम, यलकुडो।

श्रीताल—हि० श्रीताड।

श्रवमी—हि० मोक्षाकाई।

श्रीवेष्ठ—हि० विशेषधूप।

श्लेष्मान्तक—हि० लिहसोडा, निसोरे, बहुवार।

श्वेत अगस्त्य—हि० सफेद अगस्तिया, हथिया। बं० श्वेत वक।

श्वेत एरण्ड—हि० सफेद एरंड, अरण्डा।

श्वेत करवीर—हि० सफेद कनेर। ब० श्वेत करवी।

श्वेत खदिर—हि० सफेद खैर।

श्वेतचिल्ली—हि० श्वेतचिल्ली।

श्वेत जीरक—हि० सफेद जीरा। बं० शुक्लजीरा।

श्वेत टङ्कण—हि० सफेद सोहागा।

श्वेत तुलसी—हि० सफेद तुलसी।

श्वेतदूर्वा—हि० सफेद दूब।

श्वेत धत्तूर—हि० सफेद धतूरा। ब० श्वेत धुतुरा।

श्वेत पाटली—हि० सफेद पाडोर। ब० शतपारुल।

श्वेतपाषाणभेद—सफेद पाषाणभेद।

श्वेतबृहती—हि० सफेद बडी कटाई।

श्वेत बन्धूक—हि० सफेद दुपहरिया।

श्वेतमरिच—हि० सफेद मिरच।

श्वेत मवरुवा—हि० सफेद मरुआ।
श्वेतमन्दार—हि० सफेद मंदार। व० श्वेतमदार।
श्वेत रोहितक—हि० सफेद रोहिडा।
श्वेत लोघ्र—हि० पडानो लोध।
श्वेत वचा—हि० सफेद बच।
श्वेत वणपुष्पो—हि० सफेद शणपुष्पो।
श्वेत शरपुङ्ख—हि० सफेद सरफोका।
श्वेत शिग्रु—हि० सफेद सहजना।
श्वेतशिंशपा—हि० पिला सिसव।
श्वेतकटभो—हि० सफेद कटभी, करही।
श्वेतपुनर्नवा—हि० विषखोपडा। व० श्वेतपुनर्नवा।
श्वेताम्लो—हि० पनसोखा, पटकोवा।
श्वेतार्क—हि० सफेद आक। व० श्वेत आकन्द।
श्वेतार्जक—हि० सफेद अजवला।
श्वेतावसु—हि० सफेद वसु।
श्वेतोत्पल—हि० सफेद कमल, चन्द्रिकाश्री।

ष

षड्भुजा—हि० खरबूजा। व० खरमूंजा।
पारेवर—हि० वानेवत।

स

सप्तपर्ण—हि० छितवन, सतवन, व० छातिम।
सप्तष्टिल—हि० नवास्त्र, के सुश्राहह।
समुद्रफल—हि० कैयफल।
समुद्रजलफेन—हि० व० समुद्रफेन
समुद्रलवण—हि० ममक, सा समुद्रनोन। व० करकचलवण।
सरल—हि० धूप सरल। व० सरलकाष्ठ।
सर्ज—हि० बडा शाल। व० भाजी राल।
सर्पाक्षो—हि० सरहंधी गण्डिनी, सुगन्ध नकुलकान्द। संसर्य कङ्कालिका।
सर्पिणो—हि० सर्पिणी।
सर्वक्षार—हि० साबू।

सल्लकी—हि॰ शालई।
सह्री ( सलैहो ) पिप्पली—हि॰ सिंहली पिप्पली।
सहचर—हि॰ सफेद कसेरैया।
सहदेवी—हि॰ सहदेई। व॰ पीतपुष्प, दण्डत्पल।
साखण्ड—हि॰ पडवांस, बडी माई, छोटो माई।
सातेला—हि॰ शातला, थूहरका भेज। व॰ मिजविशेष।
सारिवा—हि॰ गोरीसर, गोरिआवाज। व॰ अनन्तमूल।
सार्षपपत्र—हि॰ सरसों का शाक।
सार्षप तैल—हि॰ सरसोंकातेल।
सिकता—हि॰ बालू रेती।
सिक्थक—हि॰ मोम।
सिगुडी—हि॰ गेगुडी।
सितदर्भ—हि॰ कुशदाभ—डाभ, डाभडो।
सितपलाश—हि॰ सफेद पलास व॰ श्वेत पलाश।
सिद्धार्थ—हि॰ सफेद सरसों।
सीसक—हि॰ सीसा।
सुगन्धभूस्तृण—हि॰ सुगन्धतृण।
सुरपुन्नाग—हि॰ सुरपुन्नाग, कमल। व॰ क्वियान-फुल।
सुवर्णकदली—हि॰ सोनकेला।
सुवर्णकेतकी—हि॰ सुवर्णकेतकी।
सुवर्णगैरिक—हि॰ सुवर्ण गेरु।
सुवर्णमाक्षिक—हि॰ सोना माखी।
सूक्ष्मथोलिका—हि॰ छोटीलोनी।
सूरण—हि॰ सूरन, जमीकन्द। व॰ ओल।
सूर्यकान्त—हि॰ अगिवो कांचि।
सौराष्ट्री—हि॰ वोपीचन्दन।
सौवर्चल—हि॰ सोचर, नोन, कालानमक, छोहा रकोडा। व॰ सचललवण।
सौवीर—हि॰ काला सुरमा।
साम्भर—हि॰ साम्भरलोण।
सिन्दूर—हि॰ सिन्दूर।
सिन्दूरी—हि॰ सिन्दुरिया, जाफर लटकन।
सिन्दुवार—हि॰ श्वेत सम्भालु, गिर्गुण्डी, गेउडी सेंदुआरि। व॰ निसिन्दा।
सैन्धव—हि॰ सैन्धानमक, लाहोरी निमक।

# चतुर्थ संस्करणका विज्ञापन।

बड़े आनन्दका विषय है, कि फिर "वैद्यक शिक्षा"का चतुर्थ संस्करण भी छप गया। तृतीय संस्करण को दो हजार प्रति जितनी जल्दी बिकी उतनी आशा हमें न थी। अवश्य यह ईश्वर की कृपा व ग्राहक अनुग्राहक गणोंके सहायताका फल है। इस बार नये उत्साहसे "वैद्यक-शिक्षा"के चतुर्थ संस्करण की ५ हजार प्रतियां हमने छपवाई हैं। तृतीय संस्करणमें बहुत कुछ त्रुटियां रह गई थी इस बार उन त्रुटियों का सुधार कर दिया गया है। इसके सिवाय आयुर्वेदीय संस्कृत नामावलीका हिन्दी और बङ्गला भाषाका सर्व्वसाधारणके समझने लायक पुस्तकके अन्तमें एक निघण्ट दिया गया है।

अन्तमें पाठकोंसे सविनय निवेदन है कि यदि कोई त्रुटि या भूल रह गई हो तो कृपाकर सूचित करें जिसे हम पञ्चम संस्करण में सन्निवेशित करेंगे।

कलकत्ता,
सम्वत् १९८०।

भवदीय—
श्रीशक्तिपद सेन वैद्यराज।

श्रीगणेशाय नमः ।

# वैद्यक-शिक्षा ।

## प्रथम खण्ड ।



### स्वास्थ्यविधि ।

"स्वस्थ वृत्त यथोद्दिष्ट य सम्यगनुतिष्ठति ।
स समा शतमव्याधिरायुषा न वियुज्यते ।"—चरकसंहिता ।

**चिकित्सा शास्त्रका उद्देश्य ।**—स्वास्थ्य सम्पादन करनाही चिकित्सा शास्त्रका मुख्य उद्देश्य है। रोग उत्पन्न होनेसे चिकित्सा द्वारा उसका निवारण करना जैसा आवश्यक है, वैसही रोग आक्रमणके पहिले जो सब उपायों के अवलम्बन करने से रोग उत्पन्न न हो, उसका प्रतिपालन करना उससेभी अधिक आवश्यकीय है। स्वास्थ्य रक्षाही रोगोत्पत्तिके निवारण का एकमात्र उपाय है। यथोपयुक्त बल वर्णादि सम्पन्न निरोग शरीर से निर्दिष्ट आयुके उपभोगका नाम स्वास्थ्य है तथा जिस रीति के आहार विहारादि से स्वास्थ्यकी रक्षा होतीहै उसको स्वास्थ्यविधि कहते हैं। शरीरीमात्रको स्वास्थ्य एकान्त प्रार्थनीयहै, कारण ऐहिक, पारत्रिक जितने कामहैं सबका मूल स्वास्थ्यहीहै। शरीर निरोग न रहनेसे ऐहिक सुखजनक विद्या, धन यश, अभीष्ट लाभ, अथवा व्रत यज्ञादि पारलौकिक धर्ममूलक कार्य्य सम्पादन, ये दोमें कोई

कार्य्यभी सम्पन्न नही हो सक्ता। वस्तुत एक मनुष्य स्व गुणयुक्त अनुकूल पुत्र कलत्रादि-परिवार परिवृत नष्ट स्वास्थ्य होनेसे जैसा दुःखित होताहै, दूसरा मनुष्य सम्पूर्ण निरोग पर ये सब सुखोसे वंचित रहने परभी वैसा दुःखित नही होता। यही सब कारणोको विचार करके आर्य्य मनोषिगण जो सब उपायोके अवलम्बन करनेसे, मनुष्यगण जराव्याधि प्रभृतिसे छुटकारा पा सके वही सब उपदेशोका उल्लेख चिकित्सा शास्त्रमें पहिले कियाहै। हमभी उसी रीतिसे इस पुस्तकके आरम्भमे प्रथम स्वास्थ्यरक्षाके विषयमें कई एक संक्षिप्त नियम सन्निवेशित करते है।

**शारीरिक स्वास्थ्य लक्षण।**—स्वस्थ व्यक्ति अर्थात् जिनके शरीरमे वात, पित्त और कफ यह तीन दोष, रस, रक्त मास, मेद, अस्थि, मज्जा, शुक्र और ओज यह अष्टधातु और मूत्र, पुरीष, स्वेदादि मल समूह उपयुक्त मात्रामे है, उनको ब्राह्म मुहूर्त्तमे अर्थात् चार दंड रात रहते बिछौनेसे उठ कर मल मूत्रादि त्याग कर दन्तधावनसे मुख धोना चाहिये। पूर्व या उत्तर मुख बैठकर करञ्ज, करवीर, आकन्द, मालती, अर्ज्जुन, खैर अथवा कटु-तिक्त और कषाय रसयुक्त कोई काठकी कूची बनाकर दन्तमासको छोडकर दातको साफ करना, तथा सोना, चादी, ताम्बा सीसा या पीतलकी बनाई जीभीसे जिह्वा साफ करना इस रीतिसे दन्त प्रभृति साफ और मुखकी दुर्गन्धि नाश होनेसे अन्नादिमे रुचि होतीहै। अजीर्ण, वमन, श्वास, कास, ज्वर, तृष्णा, मुखपाक और हृद्रोग, नेत्ररोग, शिरोरोग तथा कर्णरोगसे पीडित मनुष्योको दतुवनसे दात साफ करना उचित नहीहै, सफेद मिट्टी, कोयलेकाचूर्ण, कडेकी राख आदिसे उनको दात साफ करना चाहिये। प्रातःकालकी तरह तीसरे पहरकी भी दतुवनसे मुख साफ करना चाहिये।

**व्यायाम।**—इसके बाद व्यायाम (कसरत) करना उचित है। अर्द्ध शान्ति बोध व्यायामकी मात्रा निर्दिष्ट है, अर्थात् ललाटमे पसीना आना और ईषत् दीर्घ निःश्वासादि लक्षणसे अर्द्धशान्ति अनुभव कर व्यायाम बंद करना। शीत और वसन्तके सिवाय और ऋतुयोंमें व्यायाम कुछ कम करना चाहिये। कारण, अधिक व्यायाम इस ऋतुमें करनेसे, तृष्णा, क्षय, प्रमतक (श्वास विशेष) रक्तपित्त कास, ज्वर और वमन प्रभृति उत्कट रोग होनेका डर है। उचित मात्रामें व्यायाम करनेसे, शरीरकी लघुता, कष्ट सहिष्णुता, अग्निकी दीप्ति, मेदक्षय और अङ्गका सुगठन आदि उपकार होता है। बालक वृद्ध और वातपित्त तथा अजीर्ण रोगीको व्यायाम करना निषेध है।

**तैलाभ्यङ्ग।**—व्यायामके बाद सब शरीर को थोडी देरतक मर्द्दन करना आवश्यक है, इससे व्यायाम जनित श्रम दूर होने पर सर्वाङ्गमें विशेषकर मस्तक, पैरका तलवा और कानके छेदोंमें तैल मर्द्दनकर स्नान करना। शरीरमें तैल मर्द्दन करनेसे शरीर दृढ, पुष्ट, कोमल, सुखस्पर्श, और सुन्दर त्वकयुक्त होताहै, तथा इससे जरा, शान्ति और विकृत वायु दूरहो आयुकी वृद्धि होताहै। मस्तकमें तैल मर्द्दन करनेसे, खालित्य (टाक), केशकी अकाल पकता और केशका झडना आदि रोग दूरहो मस्तक और कपालक बलकी वृद्धि, केशके मूलकी दृढता, दीर्घत्व और कृष्णत्व, इन्द्रिय समूहोंकी प्रसन्नता और सुनिद्रा होतीहै। पैरके तलवोंमें तैल मालिश करनेसे पदद्वयकी कर्कशता, रूक्षता और स्पर्शानभिज्ञता आदि दोष दूर हो, स्थैर्य्य और बलवृद्धि, सुकुमारता और आंखकी ज्योति बढतीहै, औरभी पैरका फटना गृध्रसी वात और स्नायु सङ्कोचका आशङ्का नही रहतीहै। कानके छेदमें तैल

डालनेसे ऊंची आवाज सुनना और बहिरापन आदि वायुजनित कर्णरोग तथा मन्याग्रह और हनुग्रह प्रभृति वातज पीड़ा उत्पन्न नहीं होती। वस्तुतः तैलाभ्यङ्ग सर्व्वतोभावसे करना उचित है। चर्म, कलस और गाडीके चक्रमें तेल देनेसे जैसे बहुत दिन तक स्थायी रहता है, मनुष्य शरीरभी वैसही तैलाभ्यङ्गसे बहुत दिन तक सबल और कार्य्यक्षम बना रहता है। वमन विरेचनादिके बाद, कफ रोगी और अजीर्ण रोगीको तैलाभ्यङ्ग करना उचित नहीं है।

**स्नानविधि।**—तैल मर्द्दनके बाद साफ और बहते पानीसे स्नान करना, अभाव में साफ पानी गरम कर ठंढा होने पर स्नान करना हो तो, मस्तकमें गरम पानी न देकर ठंढा पानी देना चाहिये, कारण गरम पानी शारीरिक बलप्रद होने परभी मस्तकमें देनेसे केश और चक्षुके बलको नष्ट करताहै। स्नान करनेसे शरीरकी दुर्गन्ध, मैल, दाह, पसीना, वीभत्सता भारीपन, तन्द्रा, और खजुली आदिका नाश होताहै तथा शारीरिक बलवृद्धि और अग्निकी दीप्ति होतीहै। स्नानके बाद पहिले गीले अंगोछेसे बदन पोंछना, फिर सूखे वस्त्रसे बदन पोंछकर, साफ सूखा वस्त्र पहिरना और चन्दन आदि सुगन्धित द्रव्यका अनुलेपन करना चाहिये। अर्द्दित रोग, नेत्र, कर्ण और मुखरोगमें, अतिसार रोगमें, पीनस रोगमें, अजीर्ण रोगमें और आहारके बाद स्नान करनेसे अनिष्ट होता है।

**आहार।**—स्नानके बाद परिष्कृत स्थानमें ऋजु भावसे बैठकर उपयुक्त मात्रासे ईषत् उष्ण, स्निग्ध मधुरादि छ रस सम्पन्न, बलकर रुचि जनक, और विश्वस्त प्रियजनका दिया भोज्य पदार्थ न बहुत जलदी और न बहुत देरसे मौनावलम्बन पूर्व्वक भोजन करना। जितना भोजन करनेसे कुक्षि, हृदय या पार्श्वद्वयमें दर्द

और शरीर भारी मालूम न हो अथवा उदर और इन्द्रिय समूहोंकी प्रसन्नता मालूम हो, क्षुधा पिपासाकी शान्ति हो और शयन उपवेशन, गमन, निश्वास, प्रश्वास और कथोपकथनमें कष्ट न हो वही आहारकी मात्रा है। किन्तु भोज्यवस्तुकी गुरुता और लघुतासे उसकी मात्रा स्थिर करना उचित है,—गुरुपाक अर्थात् देरमें हजम होनेवाला पदार्थ अर्द्ध तृप्ति अर्थात् आधा पेट और लघुपाक द्रव्य पेटभर खाना उचितहै। उपयुक्त मात्रा आहार न कर अल्प मात्रा या अधिक मात्रा भोजन करनेसे विशेष अनिष्ट होनेकी आशङ्का है। अल्पाहारसे तृप्ति नहीं होती, तथा उदावर्त्त रोग उत्पन्न होता है, बल, वर्ण, आयु, रस रक्तादि धातु समूह और ओज क्षीण होता है, तथा मन, बुद्धि और इन्द्रिय समुदाय उत्तम और यावतीय वायु रोग उत्पन्न होते हैं। अधिक मात्रा आहार करनेसे युगपत् समुदाय दोष कुपित हो अजीर्ण, अग्निमान्द्य, विसूचिका (हैजा) अलसक प्रभृति दुरारोग्य रोग समूह उत्पन्न होते हैं। अपरिष्कृत स्थान, शत्रुघर, नीच जातीका घर, प्रात सन्ध्या और सायमन्ध्या प्रभृति समयमें उत्तर मुख बैठकर, पहिलेका आहार अच्छी तरह जीर्ण न होनेपर, अन्यमनस्क भावमें अथवा ज्वरादि आहार निषिद्ध रोगसे पीड़ित होनेपर आहार करना उचित नहीं है। इसके सिवाय शीतल द्रव्य, पर्य्युषित (वासी) और सूखी वस्तु, विरुद्ध वीर्य्य और चीर मत्स्यादिके तरह सयोग विरुद्ध द्रव्यभी आहार करना अनुचित है।

**आहारान्ते कर्त्तव्य।**—भोजनके बाद जायफल लताकस्तुरीका फल, शीतलचीनी लौंग, छोटी इलायची, कपुर, और सुपारी आदि मसालायुक्त पान खाना चाहिये, इससे खायाहुआ द्रव्य समूह लारमें मिलकर हजम होता है, और मुखकी विरसता

दूरही सुगन्धयुक्त होता है। इसके बाद थोडी देर बायें तरफ लेटना चाहिये। दिनको भोजनके बाद सोना उचित नही है। कारण दिनको सोनेसे कफ-पित्त प्रकुपित हो हलीमक, शिर-शूल, स्तैमित्य, गात्रगौरव, अङ्गमर्द, अग्निमान्द्य, हृदय उपलेप, शोथ, अरोचक, हृल्लास, पीनस, अर्द्धावभेदक, कोठ, व्रणपिडिका, कण्डु, तन्द्रा, कास, गलरोग प्रभृति और बुद्धिनाश, स्रोतो रोध, और इन्द्रिय समूह दुर्ब्बल आदि रोग होनेकी आशङ्का रहती है। पर जिनको सङ्गीत अध्ययन, मद्यपान, अधिक रात्रि जागरण, मैथुन, भारवहन, पथ पर्य्यटन आदि कामोमे क्लान्ति हुई है और अजीर्ण, क्षत, तृष्णा, अतिसार, शूल, श्वास, हिक्का, उन्माद, पतन या आघातादिसे पीडित तथा क्रोधी, शोकार्त्त, भीरू, वृद्ध, बालक, क्षय या दुर्ब्बल है उनके हकमे दिवा निद्रा उपकारी है। साधारणत दिवा निद्रा मना रहने परभी ग्रीष्म ऋतुमे स्वभावत रुक्ष और इस ऋतुमे सूर्य्यकिरण तेज और रात्रि मान अति अल्प होनेके कारण दिवा निद्रा अनिष्टजनक नही है। किन्तु मेदस्वी, कफ प्रकृति या कफ रोग पीडित और दुषित विषादिसे पीडित ऐसे मनुष्यको ग्रीष्म ऋतुमेभी दिवा निद्रा अनिष्ट कारक है।

भोजनके बाद शारीरिक परिश्रम जनक कार्य्य, तेज चलनेवाली सवारीमे चढना और आंच तथा धूपमे बैठना उचित नही है। दो पहरके पहिले या तीसरे पहर को भोजन करना अनुचित है।

तीसरे पहरको जब सूर्य्यकी किरण ठढी हो तब थोडी देर बगीचा आदि खुलासे स्थानमे टहलना चाहिये, इससे अग्निकी दीप्ति, शारीरिक फूर्त्ती और मन प्रफुल्लित होता है। टहलती समय जुता पैरमे रहना चाहिये, इससे पटदयमे किसी तरहका कष्ट नही होता और आखके हकमे उपकारी है। धूप, वृष्टि या

शिशिरके समय कहीं जाना होतो छाता शिरपर लगाना अवश्य उचित है।

रातको एक पहरके भीतर उपर कहे अनुसार उपयुक्त मात्रामें आहार करना चाहिये। रातको दधि भोजन करना कदापि उचित नहीं है। आहारके बाद सूखा-साफ और हवादार घरमें अवस्थानुसार पलंग, चोकी, चारपाई आदि पर ऋतु भेदानुसार कोमल सुखस्पर्श बिछौनेपर सोना चाहिये। रातको ६ घंटेसे ८ आठ घंटे तक सोना उचित है। इससे कम या अधिक देर तक सोनेसे शारीरिक कृशता, दौर्ब्बल्य, और कई कठिन रोग अथवा मृत्युतक होनेका डर है। इसमें मनुष्य मात्रको स्वास्थ्य रक्षाके विषयमें आहारादिके भांति उपयुक्त मात्रा निद्रा करनाभी एकान्त आवश्यक है।

**स्त्री-सहवास।**—शरीर रक्षाके लिये सहवास अर्थात् मैथुनभी नितान्त उपयोगी है। ऋतु भेदसे उपयुक्त कालमें अनुरागिनी और अनुकूला स्त्रीमें उपगत होना चाहिये। रजस्वला, कुष्ठादि रोग पीड़िता, स्वकीय अनभिमतरूपा या अनाचार विशिष्टा, अन्यासक्ता स्त्री, परस्त्री, दुष्टयोनि, पश्वादि योनि, योनि भिन्न गुह्यद्वारादि अन्य छिद्रमें अथवा हस्तमैथुन नहीं करना। तथा प्रातःसन्ध्या या सायसन्ध्या, पूर्णिमा, अष्टमी, चतुर्द्दशी, अमावस्या, सक्रान्ति और श्राद्ध दिन प्रभृति निषिद्ध दिनको, देवालय, चतुष्पथ श्मशान, जलाशय गुरु ब्राह्मण आदिका मकान शराबकी दुकान आदि स्थानमें अथवा जहां बहुत मनुष्य रहें ऐसे स्थानमें मैथुन करना उचित नहीं है। यावतीय रोगसे पीड़ित मनुष्यको मैथुन करना नहीं चाहिये।

**ऋतुचर्य्या शीत और हेमन्तमें।**—यह सब निर्द्दिष्ट

नित्य कर्म्मके सिवाय ऋतुभेदानुसार कोई विशेष नियम प्रतिपालन करना चाहिये। हेमन्त और शीत ऋतुमें शीतल वायुस्पर्शादिसे पेटके भीतरकी अग्नि रुद्ध होती है इससे अग्निबल उसवक्त बढता है तथा उपयुक्त मात्रा आहार न मिलनेमें रसादि धातु समूहको परिपाक करता है, इससे इस ऋतुमें अधिक गोधूमादि निर्म्मित अम्ल और लवण रसयुक्त स्निग्ध पिष्टकादि भोज्य, जलज और आनूप प्रभृति माम अभ्यास रहनेमें मद्य, दूध, और दूधकी बनाई वस्तु और मिष्टान्न प्रभृति खाना चाहिये। स्नान, पान, आचमन, और शौचादि कार्य्यमें गरम पानी व्यवहार करना। रेशम, कपास, और पशुलोम निर्म्मित वस्त्रसे बदन ढाकना, उष्णगृह, और उष्ण शय्यामें शयन करना, इस ऋतुमें रोज मैथुन करनेसेभी शरीरमें किसी प्रकारकी हानिकी आशङ्का नहीं है। कटुतिक्त और कषाय रसयुक्त द्रव्य, लघु द्रव्य, और वायुवर्द्धक द्रव्य भोजन, वायु सेवन, और दिवा निद्रा आदि हेमन्त और शीतमें परित्याग करना चाहिये। हेमन्त और शीतके आचरण प्राय एकही तरहहै, इसलिये दोनोकी ऋतुचर्य्या एक साथ लिखी गयी है, पर शीतके न्युनाधिकसे पूर्व्वोक्त आचरण समूहमें किंचित हेर फेर करना आवश्यक है।

**वसन्तमें।**—हेमन्तका सञ्चित कफ, वसन्त कालके सूर्य्यके प्रखर किरणसे कुपितहो पाचकाग्निको दूषित करता है, इससे बहुतेरे रोग होनेकी सम्भावना है। अतएव वसन्त ऋतुमें वमनादिसे कफको निकालना उचित है। इस ऋतुमें लघुपाक, रुक्ष-वीर्य्य, कटु, तिक्त, कषाय और लवणयुक्त अन्नादि, शश, आदिके मासका आहार और स्नान पान आचमन और शौचादि कार्य्यमें थोडा गरम पानी व्यवहार करना चाहिये। पोशाक और बिछौना

हेमन्त ऋतुकी तरह व्यवहार करना। युवती स्त्रीका सङ्ग प्रशस्त है। गुरु स्निग्ध द्रव्य और अम्ल, मधुर रस भोजन, दिवा निद्रा आदि वसन्त कालमें अनिष्ट कारक है।

**ग्रीष्ममें।**—ग्रीष्मकालमें मधुर रसयुक्त शीतल और स्निग्ध द्रव्य आहार और पान करना चाहिये। इस ऋतुमें जंगली पशु पक्षीका मांस, घृत, दूध, शालि धान्यका भात, आदि भोजन, शीतल स्थानमें रहना दिवा निद्रा, रातको शीतल स्थानमें और शीतल बिछौने पर शयन, सुशीतल उपवन और जलाशयके तीर आदि स्थानमें विचरण हितकर है। कपास निर्मित हलका पोशाक इस समयमें व्यवहार करना। लवण, अम्ल और कटुरसयुक्त तथा उष्ण वीर्य्य द्रव्य भोजन, मैथुन और मद्यपान ग्रीष्म ऋतुमें निषिद्ध है। मद्यपानका विशेष अभ्यास हो तो अधिक पानी मिलाकर थोडा मद्यपान करसकते हैं।

**वर्षामें।**—वर्षामें ग्रीष्मसञ्चित वायु कुपित होता है, इससे अनुवासन कर्म्म (स्नेहपिचकारी) से वायुको शान्त करना चाहिये। इस ऋतुमें अग्निबल लोप होनेके कारण आहार हलका करना चाहिये। वर्षाऋतुमें पानी बरसनेसे किसी वक्त शीतकालकी तरह, किसी वक्त पानी न बरसनेसे ग्रीष्मकालकी तरह अनुभव होता है। इससे इस ऋतुका पान, आहार, शय्या, और पोषाक आदि विचार कर शीत, ग्रीष्म, वसन्त आदिके तरह समय समय पर परिवर्त्तन करना आवश्यक है। खाने पीनेकी चीजमें थोडा मधु मिलाकर खाना पीना चाहिये। जंगली मांस, पुराना यव, गोधूम वा धान्यादि अन्न और अधिक खट्टा, लवण और स्निग्ध द्रव्य भोजन करना उचित है। वृष्टि, धूप या सर्दी

वरका पानी गरम कर ठंढा होने पर पान और स्नान करना चाहिये। मद्यपान करना हो तो ग्रीष्मकालकी तरह पुराना मद्य बहुत पानी तथा थोडा सहत मिलाकर पीना। इसवक्त रूईका साफ कपडा पहिरना उचित है। वृष्टि और वृष्टिजन्य भूवाष्प (माटीके भीतरसे एक प्रकारका गैस उठता है उसको भूवाष्प कहते है) शरीरमें न लगने पावे। दिनको सोना, और धूप आदिमें फिरना, नदीके पानीसे स्नान, व्यायाम और मैथुन इस समय में बहुत अनिष्टकारक है।

**शरत्में।**—शरत कालमें वर्षा ऋतुका सञ्चित पित्त सहसा अधिकतर सूर्य्य किरण प्राप्त हो कुपित हो उठता है। इससे इसवक्त विरेचनसे पित्तको शान्त और जलौकादिसे रक्त मोक्षन करनेकी विधि है। लघुपाक, शीतल, मधुर और तिक्त-रस संयुक्त अन्नपान हितकारी है यव गोधूम और धान्यादिका अन्न, लाव, चटक, हरिण, शश, मेष प्रभृतिके मास, नदीमें स्नान और पान, निर्म्मल और हलका वस्त्र परिधान, सुकोमल और सुखस्पर्श शय्या तथा चन्द्रकिरण सेवन करना उचित है। क्षार द्रव्य, दही, जलज और आनूपमास भोजन, तेल मर्द्दन शिशिर और पूर्व्वदिशा की वायु स्पर्श शरत् कालमें अनिष्ट कारक है।

साधारणत वसन्तकालमें वमन, शरत कालमें विरेचन और वर्षाकालमें अनुवासन विधिका उपदेश रहनेपर भी मास भेदसे इसकी विशेष विधि कहते है,—जैसे—चैत्रमासमें वमन, श्रावणमें अनुवासन और अगहनमें विरेचन कराना उचित है।

**ऋतुभेदसे ऋतुचर्य्या।**—ऋतु भेदमें जो सब स्वास्थ्य विधि उपर कह आये है, अपने अपने प्रकृति अनुसार उसका थोडा परिवर्त्तन करना आवश्यक है। वायु प्रकृतिके मनुष्यका वायु

जिसमें शान्त रहे, सब ऋतुमे वैसाही आहार विहारादिका आचरण करना। उसही पित्त प्रकृतिके मनुष्यको पित्तनाशक और श्लेष्म प्रकृतिवालेको श्लेष्म नाशक आहार विहार करना चाहिये। स्निग्ध, उष्ण, मधुर, अम्ल और लवण रसयुक्त द्रव्य भोजन, शीतल पानीमे स्नान, शीतल जल पान, सम्वाहन ( हाथ पैर दबाना ) सर्व्वदा सुखजनक कार्य्य, घृत तैलादि स्नेह द्रव्य व्यवहार, अनुवासन ( स्नेह पिचकारी ) अग्निदीपक और पाचक औषधादि सेवनसे वात प्रकृतिके व्यक्तिका वायु शान्त रहता है। मधुर तिक्त और कषाय रस संयुक्त शीतल द्रव्य पान भोजन, घृत पान, सुगन्धित द्रव्य सूंघना, मोती हीरा और पुष्पादिको माला धारण, गीत वाद्य आदि श्रुति सुखकर शब्द सुनना, प्रियजनोंके साथ बात चीत, ठंढी हवा और चन्द्रकिरणमे फिरना, मनोरम उपवन, नदीतीर या पर्व्वत शिखर प्रभृति मनोहर स्थानमे विचरण और विरेचन तथा तिक्त घृतादि औषध सेवनसे पित्त प्रकृतिके मनुष्यका पित्त शान्त रहता है। कटु तिक्त और कषाय रसयुक्त तथा तीक्ष्ण उष्णवीर्य्य द्रव्य पान भोजन, सन्तरण, अश्वारोहण, व्यायाम, रात्रि जागरण, रुक्ष द्रव्य समूहद्वारा गात्र मर्द्दन, धूमपान, उपवास, उष्ण वस्त्र परिधान, और वमनादि क्रियासे श्लेष्म प्रकृतिके मनुष्यका श्लेष्म प्रशमित होता है। अतएव अपनी अपनी प्रकृति विचार कर उपर लिखे उपदेशोंको जहांतक बने पालन करना चाहिये।

**स्वास्थ्यान्वेषीका कर्त्तव्य।**—यह सब दैनिक कार्य्य और ऋतुचर्य्याके सिवाय औरभी कई एक सदाचार स्वास्थ्यान्वेषी मनुष्यगणोंको अवश्य पालन करना उचित है। इससे संक्षेपमें उसकोभी यहा लिखते हैं। सवेरे स्नानके बाद और शामको ईश्वर

चिन्ता प्रभृति धर्म्म कार्य्यका अनुष्ठान करना। देवता ब्राह्मण गुरु और पूज्योंकी सर्व्वदा भक्ति करना। यथासाध्य गरीबको खबर लेना और अतिथिकी सेवा करना। जितेन्द्रिय, निश्चिन्त, अनुव्रत, निर्भीक, लज्जाशील, क्षमाशील, प्रियभाषी, धार्म्मिक, अध्यवसायी और विनयी होना। सर्व्वदा परिष्कार वस्त्रादि परिधान और भद्रजनोचित वेश रखना। सब प्राणियोंपर आत्मावता प्रकाश करना। परस्त्री और पर सम्पत्ति पर लोभ नहीं करना। कभीभी किसी तरहके पापका अनुष्ठान या पापीके सगमें नहीं रहना, दूसरका दोष और गुप्त बात किसीके पास प्रकाश नहीं करना। बड़े आदमी या भले आदमीसे विरोध नहीं करना। किसी तरह की खराब सवारी, वृक्ष या पर्व्वत शिखर पर न चढ़ना, जोरसे हसना विकट भावसे बैठना, असम स्थान या सङ्कीर्ण स्थानमे सोना, मुह बन्दकर जम्हाई लेना, हसना या छीकना, विना कारण नासिका मर्द्दन, दात कटकटाना, नाखून घिसना, हाडसे हाडपर मारना, ज्योतिष्क पदार्थ देखना, अकेला शून्य घरमे रहना, जगल-मे फिरना, स्नान करने पर पहिरे हुए वस्त्रसे बदन पोछना, मल मूत्रका वेग रोकना, शामको आहार निद्रा और मैथुन, रातको अपरिचित स्थानमे जाना आदि कामोको त्यागना उचित है। रातको किसी जगह जानेकी आवश्यकता होने पर सिरमे उष्णीक, पैरमे जता, हाथमें छड़ी और सगमें आदमी तथा रोशनी अवश्य लेना चाहिये। रातको अपरिचित स्थानमे जाना उचित नही है। स्वास्थ्यविधि सम्बन्धमे इतनाही कहना यथेष्ट होगा कि जिस कामसे शारीरिक या मानसिक किसी प्रकारके अनिष्टकी सम्भावना हो वैसा काम कभी नही करना चाहिये।

**नियम पालनका फल।**—उपरोक्त स्वास्थ्यविधि प्रति-

पालन करनेसे सर्व्वदा मनुष्य निरोग रहकर निर्दिष्ट आयु उपभोग कर सकता है सुतरां ऐहिक और पारत्रिक सब कार्य्य निर्व्विघ्न सम्पादन कर इहकालमें उत्तम गति पानेको समर्थ होता है। अतएव मनुष्यमात्रको स्वास्थ्य रक्षाके विषयमें यत्नवान होना उचित है।

**नियम अपालनका फल।**—स्वास्थ्यविधि पालन न करनेसे शरीरमें नानाप्रकारके रोगोंका प्रादुर्भाव होता है। कभी सम्पूर्ण रूपसे स्वास्थ्यरक्षा करने परभी अभिघातादि आकस्मिक कारणसे भी रोग होता है। चाहे जिस कारणसे हो, रोग उत्पन्न होते ही उसके उपशमनका उपाय करना चाहिये। किसी रोगको सामान्य समझकर छोड़ना नहीं चाहिये, कारण सामान्य रोगभी प्रथम अवस्थामें उपेक्षित होनेसे वही क्रमशः असाध्य हो जानका गालकमें जाता है। अतएव रोग होतेही चिकित्सकसे परामर्श लेकर उसका प्रतिकार करना चाहिये। कोई रोग असाध्य होने परभी चिकित्सामें त्रुटि नहीं करना, कारण बहुतेर असाध्य रोगभी आराम होते देखा गया है। रोग होनेपर डरना नहीं, तथा उसका प्रगाढ़त्तान्त चिकित्सकसे कहना, और चिकित्सकके परामर्श अनुसार सब काम करना। रोग असाध्य या उत्कट होनेसे चिकित्सक या आत्मीयगण रोगीसे न कह कर रोगीको सर्वदा सामान्य रोग कहकर आश्वास देना चाहिये कारण रोगी हताश या असन्तुष्ट होनेसे साध्य रोगभी असाध्य हो जाता है। रोगीके अनुगत, निरस्त और प्रिय २।१ आदमी सर्वदा पासमें रहकर आश्वासपूर्ण प्रिय वाक्यसे उसको सन्तुष्ट रखें। रोगीके पास बहुत आदमीके निश्वासादिसे घरकी वायु दूषित होकर रोगीका अनिष्ट होनेका डर है। जो घर सूखा, परीष्कृत और प्रवात अर्थात् जिसमें

वायु अच्छीतरह खेलती रहे ऐसे सुन्दर घरमें रोगीको रखना। पहिरनेका कपड़ा सूखा और साफ होना चाहिये, दिनभरमें कमसे कम दोबार पहिरनेका कपड़ा बदलना तथा उसका बिछौना सूखा नरम और साफ रहना चाहिये। किसी कारणसे बिछौना खराब होनेसे अथवा साधारणतः दो तीन दिन पर बदलना उचित है। सेवा करनेवाले सर्वदा सतर्क रहकर चिकित्सकके आदेशानुसार काम करे और आहार विहारादि कार्य्यसे रोगी किसीतरहका कु-नियम करने न पावे, इस विषयमें विशेष सावधान रहे। चिकि-त्साके लिये उपयुक्त चिकित्सक निर्व्वाचन करना चाहिये। चिकित्सा शास्त्रमें व्युत्पन्न, दृढ़कर्म्मा और कृतकर्म्मा, औषधादि सब उपकरण विशिष्ट और दयावान, इन सब गुणयुक्त चिकित्सकको चिकित्साका भार देना चाहिये। अज्ञ चिकित्सकसे कभी चिकित्सा नही कराना। उपयुक्त चिकित्सकके चिकित्सासे मृत्युभी अच्छी है तथापि अज्ञ चिकित्सकसे आरोग्य लाभकी आशा करना उचित नही है। आयुर्वेदका प्रधान ग्रन्थ चरकसंहितामें इस विषयमें बहुत दोष लिखा है,—

कुर्य्यान्निपतितो मूर्ध्नि सशेषं वासवाशनिः ।
सशेषमातुरं कुर्य्यान्नत्वज्ञमतमौषधम् ॥

मस्तकमें वज्राघात होनेसे कदाचित् जीनेकी आशा कर सकते है तथापि अज्ञ चिकित्सकको दी हुई औषधसे जीवन रक्षाकी आशा नही करना चाहिये।

जो सब स्वास्थ्यविधि प्रतिदिन आवश्यक है, वही सब यहां लिखी गयी है। अब पर रोग परीक्षाके विषयमें कतिपय नियमोंका लिखना आवश्यक है।

—o—

# रोग-परीक्षा।

रोगमादौ परीक्षेत ततोऽनन्तरमौषधम्।
ततः कर्म भिषक् पश्चात् ज्ञानपूर्वं समाचरेत्॥

चरकसंहिता।

पहिले रोगको परीक्षाकर, फिर उसका औषध विचार कर चिकित्सा करना, यही चिकित्सा शास्त्रका उपदेश है।

**रोग परीक्षाकी आवश्यकता।**—वस्तुत चिकित्साका प्रधान अङ्ग रोग परीक्षा है। उचित रीतिसे रोग निश्चय न होने पर उसकी औषधभी निश्चय नही हो सकती। कारण जिसका जो नाम है उस नामसे न पुकारनेसे जैसे जवाब नही मिलताहै तथा किसी समय वही आहूत व्यक्ति क्रुद्ध होता है वैसेही अनिश्चित रोगमे किसी प्रकारके औषधसे प्रतिकारकी आशाभी वृथा है, तथा उससे अकसर रोगकी वृद्धि और जीवन नाश होते देखा गया है। अतएव पहिले रोगकी परीक्षा करना आवश्यक है।

**परीक्षाका उपाय।**—सक्षेपमे रोग परीक्षाका तीन उपाय है,—शास्त्रोपदेश, प्रत्यक्ष और अनुमान। प्रथमत रोगीसे सब अवस्था अवगत हो, शास्त्रोपदिष्ट लक्षणसे मिलाना, फिर अनुमानसे रोगका आरम्भ या दोष और बलाबल निश्चय करना।

रोगोसे अवस्था अवगत होते समय सब इन्द्रिय द्वारा प्रत्यक्ष करना आवश्यक है। रोगोका वर्ण, आकृति परिमाण, (क्षीनता और पुष्टता) और कान्ति, तथा मल, मूत्र, नेत्र प्रभृति यावतीय देखनेके विषयको देखकर, रोगोके मुखसे उसकी सब अवस्था सुनकर, अङ्गकूजन, सन्धिस्थान या अङ्गुली पर्व समूहोका स्फुटन आदि शरीरके सब लक्षण देखकर, शारीरिक गन्ध प्रकृत है या विकृत हुआहै उसकी परोक्षाके लिये सब शरीरगत गन्ध मल मूत्र शुक्र और वान्त पदार्थ आदि सूंघकर तथा सन्ताप और नाडोकी गति आदि स्पर्शकर मालूम करना। केवल अपने रसनेन्द्रियसे कोई विषय जानना असम्भव है, इससे मधु मेहादिमे मूत्रादिकी मिष्टता, रोग विशेषमें सब शरीरकी विरसता और रक्त पित्तमे रक्तका स्वाद जानना हो तो दूसरे जोवसे परोक्षा कराना। शरीरमें कीडे उत्पन्न होनेसे शरीरको विरसता और मक्खो बैठनेसे मिष्टता अनुमान करना चाहिये। मूत्र मोठा होनेसे, उसमें चींटो लगतो है। रक्त पित्तमे प्राण रक्त वमन हुआ है वा नहो सन्देह होनेसे, काक कुक्कुर आदि जन्तुको चटाना, यदि वे चाट जाय तो प्राण रक्त और न चाटेतो रक्तपित्त का रक्त निश्चय करना। अग्निवल, शारीरिक वल, ज्ञान और स्वभाव प्रभृति विषयोंको कार्य्य विशेषसे अनुमान कर लेना। भूख, प्यास, रुचि, अरुचि, ग्लानि, और सपना देखना प्रभृति रोगोको पूछकर मालूम करना। अति सामान्य भेदके दो तीन रोगोंमें किसो रोगका निर्णय न होनेसे साधारण कोई औषध देकर उसके उपकार और अनुपकारसे रोगका निश्चय करना। लक्षण विशेषसे रोगको साध्यता याप्यता और असाध्यता जानना। अरिष्ट लक्षणसे रोगोका मृत्युमालूम करना।

उक्त विषयोंमें नाडोपरोचा, मूत्रपरोचा, नेत्र परोचा, जिह्वा परोचा प्रभृति तथा अरिष्ट लचण सहजमें मालूम नहो होताहै, इससे क्रमश प्रत्येक विषयोका विवरण लिखतेहै।

—०—

## नाड़ो परोचा।

**नाडोपरोचा।**—हाथका मणिवन्ध (पहुचा) और अगुलोके जडमें एक गाठहै, उस गाठ को अगुलोसे दबाकर नाडोको गतिमालूम करनेको नाडी परोचा कहते है। नाडी परोचामें पुरुषका दचिण हाथ और स्त्रीके बाये हाथकी नाडोकी परोचा करना, कारण स्त्री पुरुषके शरीर भेदकी साथ नाडी आदि-काभी मूल विपरीतहै, सुतरा पुरुषके दचिण हाथमें जो नाडी मालूम होतीहे वही नाडी स्त्रीके बायें हाथसे अनुभूत होतीहै। इसके सिवाय दोनो पैरके गुल्फ ग्रथिके नीचे, कठ, नासिका और उपस्थमेंभी नाडी मालूम होतीहै। मुमुर्षुअवस्थामें जब हाथकी नाडी साफ मालूम न हो तब उक्त नाडोयोंसे परोचा करनेकी विधिहै।

**परीक्षाकी नियम।**—रोगीकी नाड़ीके उपर परोचा करनेवालेके दचिण हाथकी तर्ज्जनी, मध्यमा और अनामिका अगुली स्थापन पूर्व्वक बाये हाथसे रोगीका वही हाथ थोडा टेढा-कर केहुनोमें जो नाडी है उसको थोडा दबाना चाहिये, मणिवधमें तर्ज्जनी अगुलीके नीचेवाली नाडी वायु, दूसरी पित्त और तीसरी कफकी जानना। किसी किसीका मतहै, कि तर्ज्जनीके नीचे

वायु मध्यमाके नीचे पित्त और अनामिकाके नीचे कफकी नाडी अनुमान करना चाहिये।

**परीचाका निषिद्धकाल।**—तैल मर्द्दनके बाद, निद्रित अवस्थामें, भोजनके वक्त या भोजनके बाद भूख प्यास लगी रहने पर, या धूपसे गरम रहने पर और व्यायामादि श्रमजनक कार्य्यके बाद नाडी परीचा करना उचित नही है, कारण उस वक्त नाडीकी गति विकृत रहतीहै, इससे परीचणीय विषयका अच्छी तरह अनुभव नही होताहै।

**स्वस्थ मनुष्यके नाडीकी गति।**—स्वस्थ मनुष्यकी नाडी केंचुएके गतिकी तरह, अर्थात् धीरे धीरे चलतीहै अथच उसमें किसी तरहका भारीपन मालूम नही होता। किन्तु किसी किसी वक्त स्वस्थ मनुष्यकीभी नाड़ी अन्य रूप हो जाया करतीहै, जैसे,—सवेरे नाडी स्निग्ध, दोपहरको गरम और तिसरे पहरको तेज अनुभूत होतीहै।

**अस्वस्थ व्यक्तिके नाडीकी गति से प्रकोप भेद जानना।**—अस्वस्थ अवस्थामें वायुके आधिक्यसे टेढो, पित्तके आधिक्यसे चचल और कफके आधिक्यसे नाडी स्थिर चलतीहै। साधारणत इसी रीतिसे औरभी कईप्रकार विशेष गतिकी कल्पना करना चाहिये जैसे वायुमें टेढो याने सर्प, जलौका (जोंक) आदिके गतिकी तरह। पित्तमें चचल गति काक, वटेर और भेक आदिके तरह और कफके आधिक्यमें स्थिर भाव राजहंस, मोर, कबूतर, घुघु, और मूर्गा आदिके गतिकी तरह अनुमान करना। दो दोषके आधिक्य में, वायु और पित्त यह दो दोष प्रबल रहनेसे नाडीकी गति कभी सर्पकी तरह कभी भेकको तरह लचित होती

है, वायु और कफ यह दो दोष प्रवल रहनेसे नाडीकी गति कभी सर्पकी तरह कभी राजहंसकी तरह होती है, पित्त और कफ यह दो दोषके प्रवलतामें नाडीकी गति कभी भेकके तरह और कभी मोर आदिके तरह मालूम होतीहै। तीन दोषके आधिक्यमें, पृथक पृथक दोष भेदसे सर्प, बटेर, हंस आदि जीवोंकी गति लक्षित होतीहै। यही त्रिविध गति अनुभवमें यदि पहिलेही वायु लक्षण सर्पादिकी गति फिर पित्त लक्षण बटेर प्रभृति और उसके बाद कफ लक्षण हंस आदिकी गति मालूम हो तो पीडा साध्य जानना, और उसके विपरीत होनेसे अर्थात् सर्प गतिके बाद हंस गति अथवा हंस गतिके बाद बटेर गति ऐसा अनुभव होनेसे रोग असाध्य जानना।

**ज्वरके पहिले नाडीकी गति।**—नाडीकी गति दो तीन बार भेक आदि जीवके गतिकी तरह मंथर होती है। पर वह धारावाहिक रूपसे रहने पर दाह ज्वर होता है। सान्निपात ज्वरके पहिले नाडीकी गति पहिले बटेर पक्षीकी तरह टेडी, फिर तित्तिर पक्षिकी तरह उंची और अन्तमें वार्तीक पक्षीकी तरह मन्थर भावसे चलती है।

**ज्वरमें नाडीकी गति।**—ज्वरमें नाडी उष्ण स्पर्श और वेगगामी होती है। अतिशय अन्न भोजन करने पर, मैथुनके बाद अर्थात् जिस रातको मैथुन हो उस रातको अथवा उसकी दूसरे दिन सवेरेभी नाडी गरम रहती है, किन्तु तेज नहीं रहती, इसी लक्षणसे ज्वरके नाडीकी गतिकी विभिन्नता अनुमान करना चाहिये।

**वात ज्वर।**—साधारणतः वात ज्वरमें वायुके आधिक्यसे नाडीके गतिका लक्षण जो कह आयेहै वही मालूम होता है, वायु

